# तत्वसन्दर्भः



## श्रीजीवगोस्वामी






श्रीजीवसेवासंघ

श्रीचैतन्यकुटी, बेनीपट्टी

षट्सन्दर्भात्मक-

# श्रीभागवतसन्दर्भे

प्रथमः

# तत्त्व-सन्दर्भः



श्रीमत्श्रीकृष्णचैतन्यसम्प्रदायाचार्य्यवर-

## श्रीमज्जीवगोस्वामिचरणैः प्रणीतः

श्रीमद्बलदेवविद्याभूषणकृतटीका तथा हिन्दीटीकासहितः




प्रकाशकः

**श्रीजीवसेवासंघ**

श्रीचैतन्यकुटी, बेनीपट्टी ( दरभंगा )

मूल्यम् : ३) रु०



श्रीश्री १००८ श्रीचैतन्यमहाप्रभुः



श्रीजीवसेवासंघ के जन्मदाता

श्रीश्री १०८ श्रीराधागोविन्ददासजी गोस्वामी

श्रीचैतन्यकुटी, बेनीपट्टी

# संस्मरण

## श्री रसादायक गोस्वामी श्री १०८ श्रीराधागोविन्ददासजी की पुण्य-स्मृति

सन्तो दिशन्ति चक्षूंषि बहिरर्कः समुत्थितः।
देवताः बान्धवाः सन्तः सन्त आत्माऽहमेवच ॥

(श्रीभाग०)

जैसे सूर्य उदित होकर बाह्य वस्तुओं को देखने की शक्ति देते हैं, वैसे सन्त पुरुष प्रकट होकर अन्तर्दृष्टि प्रदान करते हैं। सन्त ही देवता एवं बन्धु-बान्धव हैं। सन्त ही आत्मा हैं और सन्त मेरे ही स्वरूप हैं। (भगवान् श्री कृष्ण) भक्त ही सन्त हैं। श्री अम्बरीष जी के प्रसङ्ग में श्री दुर्वाशा जी के समक्ष भक्त-पराधीन स्वयं भगवान् श्री-कृष्ण एक मात्र भक्त को ही साधु-सन्त बताये हैं और साधु भक्त का हृदय ही श्री भगवान् का नित्य विश्रामागार है, महल है। "भक्तेर हृदये कृष्णेर सतत विश्राम।" (श्री चै० च०)। भक्त सदा ही अपने प्रियतम भगवान् के हाथ में सर्वथा समर्पित रहकर भगवत्सेवा में ही सभी ऐन्द्रिय व्यापारों को लगा देते हैं और भगवत्सेवा का साम्राज्य फैलाना ही उसका परिणाम होता है। उनका सहवास जब जिसे प्राप्त होता है उसे ही वे दुःख-संकुल संसार समुद्र से उबार कर भगवत्प्रीति के चिदानन्दमय माधुर्य साम्राज्य में ले आते हैं।

एक ऐसे ही परमकरुण विश्वबन्धु भदवद्भक्त का आविर्भाव सन् १३४०, आषाढ़ शु० द्वि० के शुभ अवसर पर परम पुनीत मिथिला मध्य दरभंगा जिले के अन्तर्गत बेनीपट्टी गाँव के एक परमोच्च सुप्रतिष्ठित वत्सगोत्रीय मैथिल ब्राह्मण के सुवंश में हुआ था। आप दो भाई थे। दूसरे भाई आपसे २॥ वर्ष छोटे थे। जिनका शुभ नाम श्रीविपिन विहारीजी था। वे भी एक अपूर्व प्रतिभा-सम्पन्न अलौकिक महापुरुष थे। आप दोनों भाई एक ही समय में अपनी जगद्वन्द्या माताजी के साथ-साथ १६४० ई० फाल्गुन पूर्णिमा के सुअवसर पर परम पूज्य श्री १६०८ गुरुदेव के समक्ष दीक्षा ग्रहण किये। आपकी पूज्या श्रीमाता जी जब दीक्षा ले चुकीं एवं गोस्वामी श्रील राधागोविन्द दास जी भी अपनी अभिरुचि से आग्रहपूर्वक दीक्षा ग्रहण किये। जिस समय में आपकी अवस्था ५ वर्ष की थी। पुनः श्री विपिनविहारी जी भी पूज्यतम श्रीगुरुदेव के आगे उपस्थित होकर स्वयं कहने लगे कि हम भी मन्त्र कान में लेंगे। उस समय सत्संग में बहुत लोग बैठे हुए थे। सभी उठकर इस अबोध शिशु की उत्कंठा को देखकर चकित हो गये और श्रीमान् परम महाराज जी भी उनकी दिव्यता को परखकर दीक्षा दे दिये और कह दिये कि ये एक महापुरुष हैं। ये दोनों भाई बाल्य-क्रीड़ा के अवसर पर भी, केवल पूजा-आरती और कीर्त्तन किया करते थे। आप तो 'श्रीराधेश्याम' की रट लगाते थे और लघु भ्राता श्रीविपिन विहारीजी 'श्रीसीताराम' की रट लगाते थे। विपिनविहारी जी की अनन्यता ऐसी थी कि भूल से भी कभी उन्होंने राधेश्याम का नाम नहीं लिया। जिसे परखकर इनके श्रीमहाराज जी कहने लगे कि यह साधारण जीव नहीं है। यह श्रीहनुमन्तलाल जी का आवेशा-

वतार है। वस्तुतः, आपका प्राकट्य भी सूर्योदय समकाल में हुआ था। ये कभी जोरों की ठंढ में वदन पर कपड़ा नहीं रखते थे। ये सदा आवेश में रहा करते थे। जब-कभी एकान्त पाकर मन्दिर में घुस जाते थे और श्रीठाकुर जी को हाथ में ले डाँटने लगते थे कि "देखो अब तुम्हें हम पीटेंगे, तुम मुझे बहुत परेशान करते हो, खेल में मेरा सामान लेकर भाग जाते हो, अब तो पकड़ लिया, मारें ?" इस प्रकार ये अपनी अलौकिक भागवती लीला को दिखाकर कुछ ही दिनों के बाद, मन्त्र ग्रहण के डेढ़ महीने के बाद श्रीभगवान् की नित्य लीला में प्रवेश कर गुप्त हो गये। इसे सुनकर परम पूज्यपाद श्रीमान् परम महाराज जी कहने लगे कि, देखो तुम सभी को भगवत्-मार्ग पर लाकर ये चल दिये। विलक्षण महापुरुषों का ऐसा ही व्यापार होता है ।

अस्तु, आपके श्रीगुरुदेव संत-कुल-भूषण परम भक्तावतार भागवत-धर्म-ध्वजा-विस्तारक आचार्यप्रवर पूज्यपाद गोस्वामी श्री १००८ श्री राधिका दास जी महाराज हुए हैं। जो विशुद्ध वैदिकतात्पर्यमय निगूढ़तम गौड़ीय रागानुगीय भागवत-धर्म की मूर्त्ति के रूप में प्रकट होकर सद्गुरुनिष्ठा, साधु सेवा, निरपेक्षता, अनन्यता, कार्यदक्षता, दयालुता, वैराग्य आदि को अपने आचरण में अभूतपूर्व सर्व विलक्षण स्थान दिया और अपनी जीवनी को अनुपम ही रक्खा। "न तत्समोऽ-भ्यधिकश्च दृश्यते" इस श्रुति-वाक्य का उदाहरण बने हुए थे। वे कहा करते थे कि श्रीमन्महाप्रभु मिथिला में साक्षात् रूप से प्रवेश नहीं किये। मैं मिथिला ही के लिए आया हूँ। वह बात अब सत्य दीखती

है। उनके यहाँ अविच्छिन्नरूप से सत्संग की धारा प्रवाहित रहती थी। वे कहा करते थे कि मुझे जो कुछ प्राप्त है वह केवल श्रीगुरुसेवा और उनकी अनुपम कृपा तथा श्रीगीतगोविन्द की देन है।

आजानुलम्बित कनकावदात सत्संगैकजनक उन अनुपम अवतारी महापुरुष की अपार गुण-गरिमा का वर्णन यह तुच्छातितुच्छ दास कहाँ तक कर सकता है। उक्त महापुरुष की विभूति के प्रकाश स्वरूप महामहिम आचार्यप्रवर गोस्वामी श्रील राधागोविन्ददास जी की माता बनने का सौभाग्य जिसे प्राप्त हुआ वे भी उक्त सद्गुरुदेव की कृपापात्री बन कर सम्पूर्ण वैराग्यमय भजनपूर्ण जीवन व्यतीत कर रही हैं। जिनका गुरुप्रदत्त-वेषकालीन संस्कारात्मक नाम प्रातःस्मरणीया श्री यमुना दास जी हैं, और ऐसे सुपुत्र को पाकर आपके माननीय आदर्श पिता जी भी एक जागृतिपूर्ण दिव्य चेतनामयी ज्योति को लाभकर उक्त श्रीसद्गुरु कृपा-भाजन बनकर श्रीरूपानुग रसिकों के सुमधुर रसमय निःकैतव परमधर्म-स्वरूप, विशुद्ध भागवत-धर्म के परमाचार्य पद पर सुप्रतिष्ठित गोस्वामी *श्री १००८ श्री रासबिहारीदासजी महाराज* कलिहत अनन्त जीवों का उद्धार कर रहे हैं।

श्रीराधागोविन्ददास जी की दो बहनें हैं। बड़ी बहन श्रीमती ब्रह्मविद्यादेवी जी भी आपके सदुपदेश से अपने आदर्श पिता की शिष्या बन कर भजनमय जीवन व्यतीत कर रही हैं। जो शान्ति एवं गम्भीरता तथा प्रियता की मूर्त्ति हैं। दूसरी बहन भी उक्त सद्गुरुदेव के द्वारा त्यागपूर्ण दीक्षा ग्रहणकर आजीवन ब्रह्मचर्य व्रत लेकर अनुपमा भागवती प्रतिभा से संपन्न परम भक्तिमती करुणहृदया *श्रीमती वैष्णवदासीजी*

हैं, जो विशुद्ध वैष्णव सिद्धान्त एवं निगमसार श्री श्रीमद्भागवत, रामायण आदि में सुनिपुणा हैं। ये प्रवचन की असाधारण प्रतिभा से सन्त-विभूति का प्रत्यक्ष परिचय देती हैं। इसीसे सिद्ध होता है कि श्रीवैष्णवाचार्य की कृपा से अनायास ही भागवती विद्या की सम्पूर्ण प्राप्ति होती है।

आपके सारासार-विवेकी अखिल जीव-वत्सल सन्तसेवा-निरत परम वन्दनीय प्रातःस्मरणीय पिताजी ने गोस्वामी श्री १००८ राधा गोविन्द दास जी को शैशवावस्था में ही जीव के परम श्रेय स्वरूप एकमात्र नित्य स्वार्थ भगवत्-पथ-प्रधान रसमय रागानुगीय गौड़ीय मार्ग की ओर अग्रसर करा दिया और वे अपने पितृकर्त्तव्य का आदर्श बने हैं। आप कौमार-अवस्था ही में श्रीसद्गुरुदेव की कृपा से सम्पूर्ण समर्पणात्मक वैराग्य वेष ग्रहण कर सदा ही सन्तों की कृपा-विभूति में पल्लवित होकर सत्संग एवं सद्गुरु-निष्ठामयी कृपा के आदर्श रूप में परिणत होकर किसी अन्य शिक्षक की अपेक्षा न रखकर अनायास ही एक अद्भुत सारदर्शी कवि एवं क्रियावान् वीतराग परम धर्मपरायण नित्यलीला-रस-भावनोन्मत्त के रूप में परिणत हुए और श्रीवैष्णवाचार्यसम्मत सर्वसिद्धान्त-मौलि निगमसार भागवत-सिद्धान्त का प्रचार कर कलि-कवलित भगवद्विमुख पामर जीवों को पावन करते हुए करुणावतार आर्य आचार्य-हृदय का पर्याप्त प्रकाश कर दिखाये। आपका समागम जिसे प्राप्त हुआ वे अवश्य ही परमोपादेय, परम धर्म एवं नित्य सम्बन्ध स्वरूप निखिल वेद-वेद्य सच्चिदानन्द अद्वयतत्त्व श्रीराधागोविन्द जी

के श्रीपाद-पद्मों से श्रद्धावान् होकर कृतार्थ हुए हैं। आपके निकट भय या चिन्ता का स्थान ही नहीं था। भय का कारण संसारारण्य का सम्बन्ध है, जिससे ये सदा कौमार अवस्था ही से विरक्त रहे। "कौमार आचरेत् प्राज्ञः धर्मान् भागवतानिह"—विवेकी मानव कौमार अवस्था से ही भागवत-धर्म का आचरण करें"—भागवताचार्य-प्रवर श्री प्रह्लाद जी की इस शिक्षा का उदाहरण ही आप हुए।

आप सदा ही अन्याभिलाष, ज्ञान, कर्म, अष्टाङ्गयोग, व्रत, तपस्यादि सभी प्रकार के आवरणों से रहित आनुकूल्यात्मक श्री-कृष्णानुशीलन-रूप श्रीरूपानुग प्रेमपरक भक्ति-योग के प्रचार ही में सम्पूर्ण जीवन लगाये हैं। आप कहा करते थे, "सर्वस्वार्थ श्रीहरिनाम-संकीर्त्तन एवं श्री हरि-कथा श्रवणरूपिणी भक्ति के पथ में चलनेवालों के लिये कभी भी अमङ्गल की संभावना नहीं है, और इसे छोड़कर यम-नियमादि चेष्टा से समाधि पर्यन्त अवस्था को पाकर तथा समस्त शास्त्रों में पारंगत होते हुए भी शरणागतिमूलक भक्ति के बिना वास्तविक मंगल होना सर्वथा असम्भव है।—

त्यक्त्वा स्वधर्मं चरणाम्बुजं हरे-
भंजन्नपक्वोऽथ पतेत्ततो यदि।
यत्र क्व वाऽभद्रमभूदमुष्य किं
को वार्थ आप्तोऽभजतां स्वधर्मतः॥

(श्रीमा० १।५।१७)

प्रापञ्चिक नित्य नैमित्तिक कर्म वा वर्णाश्रम धर्म पालन की प्रवृत्ति को छोड़कर जो आत्मवृत्ति रूपिणी भक्ति में प्रविष्ट होकर भी यद्यपि कोई व्यक्ति प्रपञ्च में रहता हुआ अपराधवश भजन परिपक्वता होने के पहले ही भजनच्युत या मृत्युग्रस्त हो जाय, तथापि आंशिक रूप में स्वरूप एवं सम्बन्ध का ज्ञान हो जाने से अग्निकणा की तरह सेवा-वाञ्छा का अस्तित्व रहजाने के कारण उसका कोई अमंगल नहीं हो पाता है, और जो हरिभजन-विहीन है उसे केवल (कल्पित) स्वधर्म पालन या अन्य साधना से किसी भी तरह भय की विनिवृत्ति नहीं हो पाती है जो कोई केवल भक्ति का आश्रय लेकर चलता है उसका अमङ्गल किसी भी स्थिति में नहीं होता है—

**वाध्यमानोऽपि मद्भक्तो विषयैरजितेन्द्रियः ।**
**प्रायः प्रगल्भया भक्त्या विषयैर्नाभिभूयते ॥**

(श्रीभा० ११।१४।१८)

**कौन्तेय प्रतिजानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति ।।गीता।**

आप कलि-विदग्ध जीवों को परम करुण प्रेमावतार श्री १००८-श्रीचैतन्यदेव का सर्वसुलभ, सर्वसंशोधक श्रीहरि-नाम संकीर्त्तन का पथ प्रदर्शन कर विशुद्ध वैदिक मर्यादा का संरक्षण एवं विश्वानुरक्ति (विश्व-प्रेम) का प्रचार करने में अपना सम्पूर्ण सक्रिय जीवन लगाये हैं। त्रिताप-विदग्ध, आचार-भ्रष्ट कलिहत जीवों को निगूढ़तम वैदिक तात्पर्य का बोध कराने में आप एक अनुपम ओजपूर्ण रीति को अपनाये हुए थे। आपके समक्ष बड़े-बड़े प्रतिभासम्पन्न तार्किक विद्वान् उपस्थित

होकर तर्कपूर्ण प्रश्न किया करते थे। किन्तु सहसा अकाट्य समाधान पाकर नतमस्तक हो जाते थे। आपके श्रीमुखगह्वर से भागवती-कथा-सुधा की सरिता अविराम प्रवाहित होती रही है, जिसमें अनेक जीवों के कुहक (कुतर्क) एवं कपटमय धर्म आदि बह गये हैं। सन्त एवं गुरु-कृपा की विभूति का प्रत्यक्ष परिचय आपकी वाक्यावलियों में अनायास प्राप्त हुआ है।

मुझे जबसे आपका कैशोरकालीन सहवास प्राप्त हुआ तभी से आपके साथ सत्सङ्ग, कथा-वार्त्ता आदि प्रति नियत रूप में होने लगा। इतनी घनिष्ठता, इतनी सहृदयता, इतनी प्रीति का दिग्दर्शन आपने कराया जिसका वर्णन असंभव है। आपका सहवास पाकर रोम-रोम खिल उठता था और अपनापन का अभूतपूर्व विस्तार हो जाता था। आप क्या थे! उनका क्या महत्त्व था! उसे वर्णन करना तो कठिन है। मुझसे जो आपने प्रेम किया, आनन्द दिया, अपना समझा, इतने महान् होने पर भी विनम्रता के साथ भेद-भाव-शून्य होकर एक ही आसन पर बैठ जाना, इतना ही नहीं बल्कि अपने से दूसरे को विशेष महत्त्व देना, मेरे-जैसे तुच्छ व्यक्ति को भी एक महान् समझना, आदि बातों की स्मृति आने पर हृदय भर आता है। वही समाज है, वही सत्संग एवं कथा-कीर्त्तन होता है और वही मैं हूँ, सभी प्राण-विहीन जान पड़ते हैं, मन खोया-खोया सा लगता है। किन्तु सन्त अमर होते हैं, क्योंकि उन्हें सत्य-धर्म, सत्य-तत्त्व, सत्य-प्रेम से एकता रहती है। हमें जो सन्तों की मृत्यु दिखाई देती है वह तो उनकी एक लीला मात्र है, और वह किसी विशेष आवश्यकता-

वश होती है भक्तों को अन्तर्मुख बनाने के लिए सन्तजन स्वयं भक्तों की प्रीति और ममता को समेट कर छिप जाते हैं। कभी-कभी स्वयं भगवान् भी भक्तों के बीच ऐसा आवरण (पर्दा) डाल देते हैं जिससे लोग उनकी उत्कंठा में व्याकुल होकर उनके निकट हो जायँ इसी उदात्त भाव में हम सभी के कर्णधार भी एक चिराग दिखाकर किसी कल्याण के उद्देश्य से ही आगे बढ़कर चिन्मय-धाम माधुर्यागार श्रीवृन्दावन की नित्यलीला में—विगत संवत् २०१७ मा० कात्तिक-शुक्ल भ्रातृद्वितीया, तदनुसार २३-१०-१९६० ई० ( अक्टूबर ), शनिवार की अर्द्धरात्रि में—प्रविष्ट होकर अपनी ऐहिक लीला संवरण किये। जिस समय उन अमलात्मा की आयु २७ वर्ष की थी।

इधर ता० २३-१०-६० को शनिवार की अर्द्धरात्रि में श्री१०८ श्रीराधागोविन्द दास जी का श्रीगोलोकधाम वास हुआ, उधर रविवार की सुबह को बृन्दावनधामस्थित श्री१०८ बाबा सुदामादास जी की कुटिया में एक परम विशुद्ध सन्त श्री १०८ बाबा शुकदेव दास जी—आप श्रीश्री बड़े महाराज जी के परम स्नेहियों में से एक हैं—आसन लगाकर भजन कर रहे थे। हठात् उन्होंने देखा कि श्रीराधागोविन्द दास जी खड़े हैं और दण्डवत् कर रहे हैं। बाबा शुकदेवदास जी ने पूछा—"आपका आसन कहाँ है ?"

आपने कहा—"गौघाट में बाबा तपसी जी के पास आसन है। अभी यमुना जी स्नान करने आया हूँ।" यह कहकर आप आगे बढ़े। आपके पीछे-पीछे बाबा श्रीशुकदेव दास जी भी साथ चलने लगे, तबतक ये अन्तर्धान हो गये।

पुनः दो दिनों के बाद, आपकी पूजनीया माताजी यहाँ श्रीवृन्दावन-धाम पहुँचीं। उन्होंने बाबा श्री शुकदेव दास जी से पूछा कि "राधा गोविन्द यहाँ आया है ?" बाबा श्रीशुकदेवदास जी ने कहा कि "हाँ, आये हैं, मुझसे भेंट हुई है और वे गौघाट में तपसी बाबा के पास आये हुए हैं।" यह सुनकर माताजी यमुना-स्नान को चलीं।

उसके बाद पटनास्थित श्री मुन्नीलाल जी ने बाबा श्रीशुकदेवदासजी से एकान्त में स्पष्ट शब्दों में कहा कि "श्रीराधागोविन्ददास जी का शरीर छूट चुका है। माताजी बहाने बनाकर यहाँ तक लाई गई हैं।" सुनते ही बाबा श्रीशुकदेव दास जी आश्चर्यचकित हो गये। उन्होंने कहा कि दो दिन पहले तो ये मुझसे यहीं बातचीत कर गये हैं !

फिर दो महीनों के बाद बाबा श्री शुकदेव दास जी पूर्ववत् भजन कर रहे थे। उन्हें लगा जैसे पीछे कोई खड़ा है। उन्होंने पीछे घूमकर देखा, कि श्रीराधागोविन्द दास जी खड़े हैं। आपके हाथ में कागज के ऊपर कंठी रखी हुई है और आप मुस्कुरा रहे हैं। उन्होंने पूछा—"अच्छे तो हो ?" इस पर पुनः मुस्कुरा कर आप अन्तर्धान हो गये। पास में बैठे हुए एक महात्मा भजन कर रहे थे। उन्होंने बाबा श्री शुकदेव दास जी से पूछा कि "आप किससे बातें कर रहे हैं ? यहाँ तो कोई है नहीं ?" इस पर वे मौन हो गये।

इस प्रकार की अभूतपूर्व घटनाएँ आपके जीवन-सम्बन्धी बहुत-सी हैं जो समय पाकर सेवा में प्रस्तुत की जायँगी।

आप आचार्यों के तात्त्विक ग्रन्थों को हिन्दी में प्रकाशित करने के लिये बहुधा प्रयत्नशील रहे और इसी उद्देश्य से श्री जीव-सेवा-संघ की संस्थापना भी किये। जिसकी नियमावली में विशुद्ध भागवत-धर्म के प्रचार के लिये अनेक बातें निहित हैं। आपकी अप्रतिहता-प्रेरणा के प्रभाव से ही यह सर्वसिद्धान्त-मौलि श्रीभागवत-सन्दर्भ का प्रथम सन्दर्भ—तत्त्वसन्दर्भ नामक अनुपम ग्रन्थ का सुप्रकाशन हुआ है। आशा है कि आपकी अप्रतिहता प्रेरणा के द्वारा आचार्यों के अन्य तात्त्विक ग्रन्थ भी प्रकाशित होंगे। *पूज्यपाद गोस्वामी श्री १०८ राधागोविन्द दास जी की प्रसन्नता के लिये उनकी सद्भावना की चिरस्मृति में श्रीजीव-सेवा-संघ-उक्त ग्रन्थ को समर्पण कर रहा है।*

*विनीत*

**पं० श्रीमुनीन्द्र झा**

# श्रद्धांजलि



पूर्वोक्त कथन से उन अमालात्मा, विशुद्धात्मा, विश्ववन्धु महापुरुष श्रीगोस्वामी श्रीराधागोविन्द दास जी की प्रतिभा एवं चमत्कारपूर्ण जीवन-कालीन लीला से तो पाठकवृन्द परिचित ही हो गये होंगे। अब मैं मन्दातिमन्द अपने क्षुद्र हृदय के उद्‌गार को दो शब्दों में पं० श्री मुनीन्द्रझा जी एवं अन्य प्रेमियों के अनुरोध से व्यक्त करने का साहस करती हूँ। यों तो उनके शैशव (बाल्यकाल) से ले करके कैशोर पर्यन्त श्रील श्रीराधागोविन्द दास जी की सभ्यता एवं चमत्कारपूर्ण भूतपूर्व लीलाएँ; जब स्मरण ही नहीं बल्कि नेत्रों के समक्ष प्रकट होकर हृदय रूपी प्राङ्गण में नृत्य करने लगती हैं, तब गति स्तब्ध होकर लेखनी अवरुद्ध सी हो जाती है। परन्तु संत नित्य भगवत् सन्निकटवर्त्ती चिन्मय-वपुधारी होते हैं। जैसे वेदान्तवेद्य सच्चिदानन्दमय परात्पर ब्रह्म। क्योंकि भगवान् तथा भक्त में भी अभेदवाद कहा गया है—नारद भक्ति सूत्र ४१—तस्मिन् तज्जने भेदाभावात्। यह स्मरण होते ही साहस हो उठता है। आपने मानव को परम श्रेय अध्यात्म वैदिक परम्परागत प्रकृष्ट भागवत-धर्म के महान् तिमिर निरोध असमोर्ध दिव्यतीदिव्य विशुद्ध सार्वभौम भागवतधर्म रूपी प्रकाश प्रदान कर अज्ञान तथा मोहान्धकार से हटा अध्यात्म भारतीय भागवत धर्म की तरफ अग्रसर किया तथा जो कैतव धर्माग्रही बनकर

स्वरूपानुबन्धि भागवत-धर्म से पराङ्मुखी बने थे एवं चिर काल से माया-मरीचिका में सोये हुए हत-प्रभ जीव को मानवता प्रदान कर जागरूकता का यथार्थ अनुभव कराया, तथा कलिहत, कलिकषाय से संयुक्त कातर, मन्द, दीन, हीन प्राणी एवं विश्व के कल्याणार्थ असमोर्द्ध माधुर्य सम्पन्न कुतर्क ध्वंसक श्रीभगवन्नामामृत का अधिकारी बनाया तथा अनुपमेय श्रीनाम-सुधा का पान कराया तथा उसका प्रचार प्रत्येक जन-जन में ही उस महान् एवं सर्व्वोच्च को अपना कर स्थान-स्थान पर श्रीभगवन्नाम का तथा सर्वमोहापहारी मधुरातिमधुर भगवद्-विषयी कथा-सुधा की नियमित रूप व्यवस्था जो प्रत्यक्ष रूप में श्री मिथिला के कोने-कोने में तथा पटना आदि अन्य जगहों में भी अपनी विजय-पताका फहराती हुई असंख्य नर-नारी को भागवत भावों से प्रभावित कर रही है ।

आपके ही अप्रतिहत प्रभाव एवं आपके ही अकथनीय उद्योग से पाटलिपुत्र (पटना) में कलि-पावनावतार नाम-संकीर्त्तन जन्मदाता प्रेम-वन्यामृत वर्षण, शील-सौन्दर्य, माधुर्य, वात्सल्य सुधा-सागर अधिकारी वेधरहित श्री श्री १००८ श्रीशचीकुमार नदियाविहारी श्रीगौरांगदेव श्रीचैतन्य महाप्रभु जी का आविर्भाव (जन्मोत्सव) सन् १९५९ में अपूर्व प्रभावयुक्त से संस्थापन किया। जिस महामहोत्सव का स्वरूप उनके हृदय के उद्धत भाव के सहयोग से प्रत्येक वर्ष उन्नतिशील बनता जा रहा है। जो कुछ ही दिनों में लगता है कि अपना विराट स्वरूप धारण किये बिना नहीं रहेगा। अलौकिक प्रतिभासम्पन्न कार्य उन्होंने किया। उनकी यह अद्भुत कार्य-दक्षता एवं सुहृदयता का स्मरण करके हृदय एवं मन विक्षुब्ध हो उठता

है। पर उन महापुरुषों की अमरवाणी एवं उद्देश्य को सोचकर हृदय उनकी अचिन्त्यात्मा की शान्ति के लिए कार्य-परायण हो जाता है, तथा उनकी व्याप्तात्मा, अन्तस्थल में प्रविष्ट होकर शुभ कार्य की ओर अग्रसर करती हैं ।

आपने ही परम उच्चतम उद्देश्य को अंगीकार करके अखिल जीव समुदाय को आश्रय एवं निःश्रेयस्कल्याणदायक श्रीजीव-सेवा-संघ का निर्माण किया। आपके ही द्वारा इस संघ का जन्म हुआ। इस संघ की प्रथम बैठक दिनांक ६-३-५९ ई० को पटने में श्रीश्री गौरांग-महाप्रभु चरणानुरागी भक्तवर श्रीयुत बाबू रामचन्द्र प्रसाद अम्बष्ठ जी के निवास-स्थान पर हुई। संघ का नामकरण-संस्कार आप ही ने किया। नाम पड़ा "श्रीजीव-सेवा-संघ"। पाठक महानुभाव समझ सकते हैं कि आपने कितना सार्वभौम उद्देश्य को इंगित करके संघ का नाम रखा, किसी देश-विशेष, व्यक्तिविशेष और स्थानविशेष न रखकर समस्त जीवमात्र के प्रति आत्मभाव एवं उसके कल्याण को भावनात्मक एवं कृपात्मक राज्य में रखते हुए संघ का निर्माण किया। सेवा यों तो कायिक तथा आत्मिक होती है। कायिक सेवा तो देहात्म प्रधान जो बद्ध जीव हैं उन्हीं की होती है, क्योंकि उनकी बुद्धि इतने ही तक सीमित रहती है। यथार्थ सेवा तो आत्म-सेवा कही गयी है, क्योंकि आत्म-सेवा के बिना देहाध्यास का भी बोध नहीं हो सकता। अतः जितनी भी प्रिय कहलाने योग्य वस्तु हैं वह आत्म-सत्ता को लेकर ही। "श्रुति-आत्म वस्तु कामाय सर्वं प्रिये भवति।" अतः आत्मसेवा ही यथार्थ में जीवमात्र की सेवा है। आत्मसर्वस्व, प्राणप्रिय श्रीश्यामसुन्दर की सेवा करने के

लिये प्रेरित करना तथा भागवत चरणानुरागी बनाना ही "श्रीजीव-सेवा-संघ" का मुख्य एवं विराट उद्देश्य है।

ऋग्वेद (८।१०३।१०) प्रेष्ठ मु प्रियाणं स्तुहि। अतः सम्यक् प्रकारेण परम प्रेष्ठ श्रीश्यामसुन्दर ही सेवनीय एवं वांछनीय हैं। एतावता सिद्ध हुआ कि "श्रीजीव-सेवा-संघ" का प्रमुख उद्देश्य, जो श्रीश्रीमन्महाप्रभुचैतन्यदेव का आदेश है उसीको रक्खा गया है :—

"नामे रुचि जीवेर दया साधुदेर सेवन, एते पारे धर्म नाहि सुनो सनातन"।

जीव को त्रिताप से हटाकर चिर स्थायी आनन्द के प्रवाह में अवगाहन करवाना ही यथार्थ में दया शब्द का पूर्ण विकाश है। अतः अब मैं सभी कल्याणकामी महानुभावों से अनुरोध करती हूँ कि उनके उपदिष्ट तथा क्रियात्मक रूप में लाये हुए सन्मार्ग पर आरूढ़ होकर उनके शुभ करकमलों द्वारा स्थापित अखिल-जीव-कल्याणार्थ "श्रीजीव-सेवा-संघ" तथा "श्रीभगवन्नाम संकीर्त्तन संघ" के अन्तरगत जो भी कार्यक्रम संचालित हो चुके हैं, अन्तरिक्ष-रूप में जो भावनायें कार्य रूप में परिणत होने से रह गयी हैं, उनको हमसब अपने ऊपर उत्तरदायित्व का भागी समझकर अपने कायिक, वाचिक, मानसिक श्रम दान से तथा आर्थिक सम्पत्ति लगा-कर हृदय के उल्लास के साथ इस गुरुतर कार्य को दिनानुदिन उन्नतशील बनावें। ताकि श्रीप्रिया-प्रियतम की नित्य लीलामाधुरी में प्रविष्ट मुक्तात्मा को चिर शान्ति हो कि मेरे द्वारा स्थापित किये गुरुतर कार्य सम्पादित हो रहे हैं। उनकी मनःकामना पूर्त्ति के लिए संचार उन्हीं महानुभावों से होता रहेगा। साथ ही श्रील गोस्वामी

श्रीराधागोविन्द दास जी हम सबों को उक्त गुरुतर कार्यों के लिये उत्तरदायित्व बनाकर छोड़ गये हैं। क्योंकि हम सबों के समक्ष जो उन्होंने कल्याण-पथ का प्रदर्शन किया है उस ऋण से हमलोग सदा के लिए ऋणी हैं। उनके श्रमदान का बदला हमलोग सिवाय दीनतापूर्वक दासता स्वीकार के बिना कैसे चुका सकते हैं। क्योंकि हम जैसे मायिक जीवों के लिये उन्होंने अपना अमूल्य भजनोन्मुखी समय लगाकर श्रेय मार्गानुगामी बनाकर श्री भगवद्धाम का चिन्मय साम्राज्य प्रदान किया। अतः हम सब इसके लिए जन्म-जन्म आभारी रहते हुए उनके निकुंजरसास्वादन मुक्तात्मा के प्रति श्रद्धाञ्जलि समर्पण करते हुए उनसे महान काम के लिए प्रार्थी हैं कि जिसमें उनके प्रदर्शित मार्ग पर हम सबों को वे आरूढ़ रखें एवं दिनानुदिन औरों को भी उक्त पथानुगामी बनावें तथा उनके बताये हुए कार्य्य को उन्नतशील करते रहें। अब मैं अपनी तुच्छ लेखनी से कहाँ तक उस वैभवशाली का कथन करूँ। आगे समयानुकूल सविस्तार उनकी जीवनी प्रकाशित की जायगी। इनकी सद्भावना से यह अनुपम ग्रंथ प्रकाशित होने जा रहा है। मैं आशा करती हूँ कि हमारे पाठक तथा पाठिकायें उत्तम ग्रंथ को अपनाकर अपने श्रेयस्कल्याण को अपनाये बिना नहीं रहेंगे। आशा करती हूँ, हमारा संघ आगे भी आपकी सेवा में महद् आचार्यगणों के उपदेश को प्रकाशन कर आपलोगों की सेवा में उपलब्ध करेगा। अपनी गल्तियों के लिए मैं क्षमा प्रार्थी हूँ।

आप सबोंकी विनीता

**वैष्णव दासी**



श्रीकृष्णो जयति ।

# षट्सन्दर्भनामक-श्रीभागवत-सन्दर्भे

## प्रथमः

# तत्त्वसन्दर्भः

कृष्णवर्णं त्विषाकृष्णं साङ्गोपाङ्गास्त्रपार्षदम् ।
यज्ञैः सङ्कीर्त्तनप्रायैर्यजन्ति हि सुमेधसः ॥१॥
( भा० ११. ५. ३२ ) ।

## अथ तत्त्वसन्दर्भटीका

श्रीमद्बलदेवविद्याभूषणविरचिता ।

श्रीकृष्णो जयति ।

भक्त्याभासेनापि तोषं दधाने धर्म्माध्यक्षे विश्वनिस्तारिनाम्नि ।
नित्यानन्दाद्वैतचैतन्यरूपे तत्त्वे तस्मिन्नित्यमास्तां रतिर्नः ॥
मायावादं यस्तमःस्तोममुच्चैर्नाशं निन्ये वेदवागंशुजालैः ।
भक्तिर्विष्णोर्दर्शिता येन लोके जीयात् सोऽयं भानुरानन्दतीर्थः ॥

गोविन्दाभिधमिन्दिराश्रितपदं हस्तस्थरत्नादिवत्,
तत्त्वं तत्त्वविदुत्तमौ क्षितितले यौ दर्शयाञ्चक्रतुः ।
मायावादमहान्धकारपटलीसत्पुष्पवन्तौ सदा

तौ श्रीरूपसनातनौ विरचिताश्चर्यौ सुवर्यौ स्तुमः ॥

यः सांख्यपङ्केन कुतर्कपांशुना विवर्त्तगर्त्तेन च लुप्तदीधितिम् ।
शुद्धं व्यधाद् वाक्सुधया महेश्वरं कृष्णं स जीवः प्रभुरस्तु नो गतिः ॥

आलस्यादप्रवृत्तिः स्यात् पुंसां यद्ग्रन्थविस्तरे ।
अतोऽत्र गूढे सन्दर्भे टिप्पन्यल्पा प्रकाश्यते ॥
श्रीमज्जीवेन ये पाठाः सन्दर्भेऽस्मिन् परिष्कृताः ।
व्याख्यायन्ते त एवामी नान्ये ये तेन हेलिताः ॥

श्रीबादरायणो भगवान् व्यासो ब्रह्मसूत्राणि प्रकाश्य तद्भाष्यभूतं श्रीभागवतमाविर्भाव्य शुकं तदध्यापितवान् । तदर्थं निर्णेतुकामः श्रीजीवः प्रत्यूहकुलाचलकुलिशं वाञ्छितपीयूषवलाहकं स्वेष्टवस्तुनिर्देशं मङ्गलमाचरति ।

कृष्णेति । निमिनृपतिना पृष्टः करभाजनो योगी सत्यादियुगावतारानुक्त्वाथ "कलावपि तथा शृणु"ति तमवधाप्याह—कृष्णवर्णमिति । सुमेधसो जनाः कलावपि हरिं भजन्ति । कैरित्याह—सङ्कीर्त्तनप्रायैर्यज्ञै रच्चर्चनैरिति । कीदृशं तमित्याह—कृष्णो वर्णो रूपं यस्यान्तरिति शेषः । त्विषा—कान्त्या त्वकृष्णं—

शुल्को रक्तस्तथा पीत इदानीं कृष्णतां गतः ।

इति गर्गोक्तिपारिशेष्याद्विद्युद्गौरमित्यर्थः । अङ्गे—नित्यानन्दाद्वैतौ, उपाङ्गानि—श्रीवासादयः, अस्त्राणि—अविद्याच्छेतृत्वाद्भगवन्नामानि, पार्षदा—गदाधरगोविन्दादयस्तैः सहितमिति महाबलित्वं व्यज्यते । गर्गवाक्ये "पीत" इति प्राचीनतदपेक्षया । अयमवतारः श्वेतबराहकल्पगताष्टाविंशवैवस्वतमन्वन्तरीयकलौ बोध्यः । तत्रत्ये श्रीचैतन्य एवोक्तधर्म्मदर्शनात् । अन्येषु कलिषु क्वचित् श्यामत्वेन, क्वचित् शुकपत्राभत्वेन

व्यक्तेरुक्तेः । "छन्नः कलौ यदभव" इति, "शक्लो रक्तस्तथा पीत" "इति, "कलावपि तथा शृणि"ति च । ये विमृशन्ति ते सुमेधसः । .......

छन्नत्वञ्च प्रेयसी त्विषावृतत्वं बोध्यम । ( अङ्काः पत्राङ्कतोऽत्रान्ये टिप्पनीक्रमबोधकाः । द्विविन्दवस्ते विज्ञेया विषयाङ्कास्त्वविन्दवः । अत्र ग्रन्थे स्कन्धाध्यायसूचका युग्माङ्का ग्रन्थकृतां सन्ति । तेभ्योऽन्ये ये टिप्पनीक्रमबोधायास्माभिः कल्पितास्ते द्विविन्दुमस्तकाः । विषयवाक्येभ्यः परे येऽङ्कास्ते त्वविन्दुमस्तका बोध्याः ॥१॥

अथ हिन्दीटीका

श्रीराधारमणः शरणम् ।

*जयति मनोरमरूपं, सहजोन्मादमत्तं रसराजेन ।*
*गौरायितमपि कृष्णं, भूमौ प्रेमपुरुषोत्तमस्य ॥*

श्रीकृष्णचैतन्य महाप्रभुजी के नाम में "कृष्ण" अक्षर वर्त्तमान हैं, अतएव कृष्णवर्ण युक्त श्रीगौरसुन्दर स्वयं अपनी गौर-छटा से अकृष्ण हैं। आपके श्रीनित्यानन्द प्रभुजी एवं श्रीअद्वैत प्रभुजी अङ्ग तथा श्रीवासजी आदि उपाङ्ग हैं। भगवन्नाम रूपी अस्त्र तथा श्रीगोविन्द, श्रीगदाधरजी प्रभृति पार्षदों के सहित श्रीशचीनन्दन भगवान् का कलियुग में सद्-बुद्धि-सम्पन्न मनुष्य सङ्कीर्त्तन-प्रधान यज्ञों द्वारा भजन करते हैं ॥१॥

**अन्तः कृष्णं बहिर्गौरं दर्शिताङ्गादिवैभवम् ।**
**कलौ सङ्कीर्त्तनाद्यैः स्मः कृष्णचैतन्यमाश्रिताः ॥२॥**

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

कृष्णवर्णपद्यव्याख्याव्याजेन तदर्थमाश्रयति—अन्तरिति स्फुटार्थः ॥२॥

## हिन्दीटीका

श्रीकृष्णचैतन्य महाप्रभुजी ने गौर स्वरूप को प्रकट एवं कृष्ण स्वरूप को अप्रकट कर अङ्गादि वैभव का प्रदर्शन किया है, अतः सङ्कीर्त्तनादि यज्ञों के साथ हम उनका आश्रय करते हैं ॥२॥

**जयतां मथुराभूमौ श्रीलरूपसनातनौ ।**
**यौ विलेखयतस्तत्त्वं ज्ञापकौ पुस्तिकामिमाम् ॥३॥**

### श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

अथाशीर्नमस्काररूपं मङ्गलमाचरति—जयतामिति । श्रीलौ—ज्ञान-वैराग्यतपःसम्पत्तिमन्तौ रूपसनातनौ—मे गुरुपरमगुरू जयतां—निजोत्कर्षं प्रकटयताम् । मथुराभूमाविति—तत्र तयोरध्यक्षता व्यज्यते । तयोर्जयोऽस्त्वित्याशास्यते । जयतिरत्र—तदितरसर्व्वसद्वृन्दोत्कर्षवचनः । तदुत्कर्षाश्रयत्वात्तयोस्तत्सर्व्वनमस्यत्वमाक्षिप्यते । तत् सर्व्वान्तःपातित्वात् स्वस्य तौ नमस्याविति च व्यज्यते । तौ कीदृशावित्याह—याविमां सन्दर्भाख्यां पुस्तिकां विलेखयतः, तस्या लिखने मां प्रवर्त्तयतः । बुद्धौ सिद्धत्वात् इमाम् इत्युक्तिः । तत्त्वं ज्ञापकौ—

तत्त्वं वाद्यप्रभेदे स्यात् स्वरूपे परमात्मनि ।

इति विश्वकोषात् परेशं सपरिकरं ज्ञापयिष्यन्तावित्यर्थः । कर्त्तरि भविष्यति ण्युल् षष्ठी निषेधस्तु "णाकेनोर्भविष्यदाधमर्ण्ययोः" इति सूत्रात् ॥३॥

हिन्दीटीका

ज्ञान, वैराग्य तथा तपश्चर्या से सम्पत्तिशाली श्रीसनातन गोस्वामिपाद एवं श्रीरूपगोस्वामि-चरण मथुरा-भूमि में अधिकाधिक विख्यात हैं। परात्परतत्त्व श्रीकृष्ण का परिकर के साथ ज्ञान करानेवाले उन महानुभावों ने इस ग्रन्थ को मेरे ( श्रीजीवगोस्वामिपाद ) द्वारा लिपिबद्ध कराया है ॥३॥

**कोऽपि तद्‌बान्धवो भट्टो दक्षिणद्विजवंशजः ।**
**विविच्य व्यलिखद्‌ग्रन्थं लिखिताद्‌वृद्धवैष्णवैः ॥४॥**

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

ग्रन्थस्य पुरातनत्वं स्वपरिष्कृतत्वञ्चाह—कोऽपीति। तद्‌बान्धवः—तयो रूपसनातनयोर्बन्धुः—गोपालभट्ट इत्यर्थः। वृद्धवैष्णवैः—श्रीमध्वादिभिर्लिखिताद् ग्रन्थात् तं विविच्य—विचार्य्य सारं गृहीत्वा ग्रन्थमिमं व्यलिखत् ॥४॥

हिन्दीटीका

दाक्षिणात्य ब्राह्मण-वंश में प्रकट श्रीरूप-सनातन-गोस्वामिपाद के बन्धु श्रीगोपालभट्ट गोस्वामिचरण ने श्रीमन्मध्वाचार्य पाद प्रभृति वैष्णवों के ग्रन्थ से सार को ग्रहणकर इस सन्दर्भ ग्रन्थ को विशेषता के साथ लिखा ॥४॥

**तस्याद्यं ग्रन्थनालेखं क्रान्तव्युत्क्रान्तखण्डितम् ।**
**पर्य्यालोच्याथ पर्य्यायं कृत्वा लिखति जीवकः ॥५॥**

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

तस्य भट्टस्य आद्यं—पुरातनं ग्रन्थनालेखं पर्य्यालोच्य, जीवको—मल्लक्षणः पर्य्यायं कृत्वा—क्रमं निबध्य लिखति। "ग्रन्थ-सन्दर्भे", चौरादिकः, ततो "ण्यासश्रन्थे"ति कर्म्मणि युच्, ग्रन्थना—ग्रन्थस्तस्य लेखं—लिखनं, भावे घञ्। तं लेखं कीदृशमित्याह—क्रान्तं—क्रमेण स्थितं, व्युत्क्रान्तं—व्युत्क्रमेण स्थितं, खण्डितं—छिन्नमिति स्वश्रमस्य सार्थक्यम् ॥५॥

हिन्दीटीका

श्रीगोपालभट्ट गोस्वामिपाद का प्रथम लिखित सन्दर्भ कहीं पर क्रमबद्ध था, कहीं पर वह लेख असम्बद्ध भी था। एवं कहीं छिन्न-भिन्न भी लेख था, उस सन्दर्भ को क्रमबद्ध करके श्रीजीव गोस्वामी लिखते हैं ॥५॥

**यः श्रीकृष्णपदाम्भोजभजनैकाभिलाषवान् ।**
**तेनैव दृश्यतामेतदन्यस्मै शपथोऽर्पितः ॥६॥**

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

ग्रन्थस्य रहस्यत्वमाह—यः श्रीति। कृष्णपारतम्येऽन्येनानादृते तस्यामङ्गलं स्यादिति तन्मङ्गलायैतत्, न तु ग्रन्थावद्यभयात्। तस्य सुव्युत्पन्नैर्निरवद्यत्वेन परीक्षितत्वात् ॥६॥

हिन्दीटीका

किन्तु, जो एकमात्र श्रीकृष्ण के चरण-कमल के भजन की अभिलाषा रखते हैं, वे ही इस ग्रन्थ का अवलोकन करें। इतर अर्थात् अभक्त मनुष्यों के लिये इस ग्रन्थ को नहीं देखना चाहिये, क्योंकि उनके लिये शपथ दी गई है ॥६॥

**अथ नत्वा मन्त्रगुरून् गुरून् भागवतार्थदान् ।**
**श्रीभागवतसन्दर्भं सन्दर्भं वश्मि लेखितुम् ।।७।।**

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

अथेति ।—गूढार्थस्य प्रकाशश्च सारोक्तिः श्रेष्ठता तथा ।
नानार्थवत्त्वं वेद्यत्वं सन्दर्भः कथ्यते बुधैः ।।

इत्यभियुक्तोक्तलक्षणं सन्दर्भं लेखितुं वश्मि—वाञ्छामि । श्रीभागवतं संदभ्यते ग्रथ्यतेऽत्रेति "हलश्च" इत्यधिकरणे घञ् ।।७।।

हिन्दीटीका

श्रीमद्भागवत के अर्थ प्रदान करनेवाले तथा मन्त्रप्रदान करनेवाले गुरुदेवों को प्रणामकर श्रीभागवत-सन्दर्भ नामक सन्दर्भ को लिखना चाहता हूँ ।।७।।

**यस्य ब्रह्मेति संज्ञां क्वचिदपि निगमे याति चिन्मात्रसत्ता-**
**प्यंशो यस्यांशकैः स्वैर्विभवति वशयन्नेव मायां पुमांश्च ।**
**एकं यस्यैव रूपं विलसति परमव्योम्नि नारायणाख्यं,**
**स श्रीकृष्णोविधत्तां स्वयमिह भगवान् प्रेम तत्पादभाजाम् ।।८।।**

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

अथ श्रोतृरुच्युत्पत्तये ग्रन्थस्य विषयादीननुबन्धान् संक्षेपेण तावदाह —यस्येति । स स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण इह जगति तत्पादभाजां— तच्चरणपद्मसेविनां स्वविषयकं प्रेम विधत्तां—अर्पयतु । स कः ?

इत्याह,—यस्य स्वरूपानुबन्ध्याकृतिगुणविभूतिविशिष्टस्यैव श्रीकृष्णस्य चिन्मात्रसत्ता—अनभिव्यक्ततत्तद्विशेषा ज्ञानरूपा विद्यमानता क्वचिदपि निगमे—कस्मिंश्चित् "सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्मास्तीत्येवोपलब्धः" इत्यादि रूपे श्रुतिखण्डे ब्रह्मेति संज्ञां याति, तादृशतया चिन्तयतां तथा प्रतीतिमासीदतीत्यर्थः। भक्तिभावितमनसां तु व्यञ्जिततत्तद्विशेषा सैव पुरुषत्वेन प्रतीता भवतीति बोध्यम्, सत्यं ज्ञानमित्युपक्रान्तस्यैवानन्दमय-पुरुषत्वेन निरूपणात्। अत एवमुक्तं जितन्ते स्तोत्रे;—

न ते रूपं न चाकारो नायुधानि न चास्पदम्।
तथापि पुरुषाकारो भक्तानां त्वं प्रकाशसे ॥इति॥*

न चैवं प्राचीनाङ्गीकृतमितिवाच्यम्, उक्तरीत्यां तस्याप्यनभीष्टत्वा-भावात्। यस्य कृष्णस्यांशः पुमान् मायां वशयन्नेव स्वैरंशकैर्विभवति। कारणार्णवशायी सहस्रशीर्षा पुरुषः सङ्कर्षणः कृष्णांशः प्रकृतेर्भर्त्ता, तां वशे स्थापयन्नेव स्ववीक्षणलुब्धया तयाण्डानि सृष्ट्वा, तेषां गर्भेष्वम्बु-भिरर्द्धपूर्णेषु सहस्रशीर्षा प्रद्युम्नः सन्, स्वैरंशकैर्मत्स्यादिभिर्विभवति, विभवसंज्ञकान् लीलावतारान् प्रकटयतीत्यर्थः। यस्यैव कृष्णस्य नारायणा-ख्यमेकं मुख्यं रूपम् आवरणाष्टकाद्बहिःष्ठे परमव्योम्नि विलसति, स नारायणो यस्य विलास इत्यर्थः। अनन्यापेक्षितरूपः स्वयं भगवान्, प्रायस्तत्समगुणविभूतिराकृत्यादिभिरन्यादृक् तु विलास इति सर्वमेतच्चतुर्थ-सन्दर्भे विस्फुटी भविष्यद्वीक्षणीयम् ॥८॥

## हिन्दीटीका

जिन परात्परतत्त्व श्रीकृष्ण की केवल चित्स्वरूपा सत्ता वेद में 'ब्रह्म' नाम से सम्बोधित की गई है; एवं जो श्रीकृष्ण के अंशभूत कारणार्णव-

*पंक्त्यावल्यां संशयोऽस्ति।

शायी अपने अंश श्रीमत्स्यादि अवतारों के साथ माया को अपने वशीभूतकर लीलावतारों को प्रकट करते हैं। जिनका एक स्वरूप परमव्योम में नारायण स्वरूप से विराजमान है। वे भगवान् श्रीकृष्ण इस संसार में अपने चरण-कमल-सेवी भक्तों को अपना प्रेम अर्पण करें ॥८॥

**अथैव सूचितानां श्रीकृष्णतद्वाच्यवाचकता-लक्षणसम्बन्ध-तद्भजनलक्षणविधेय-सपर्य्यायाभिधेय-तत्प्रेमलक्षणप्रयोजनाख्यानामर्थानां निर्णयाय तावत् प्रमाणं निर्णीयते। तत्र पुरुषस्य भ्रमादिदोषचतुष्टयदुष्टत्वात् सुतरामलौकिकाचिन्त्यस्वभाव-वस्तु-स्पर्शायोग्यत्वाच्च तत्प्रत्यक्षादीन्यपि सदोषाणि ॥९॥**

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

अथैवमिति। सूचितानां व्यञ्जीतानां चतुर्णामित्यर्थः। श्रीकृष्णश्च अस्य ग्रन्थस्य विषयः। तद्वाच्यवाचकलक्षणश्च सम्बन्धः। तद्भजनं तच्छ्रवणकीर्त्तनादि, तल्लक्षणं यद्विधेयं, तत्सपर्य्यायं यदभिधेयं, तच्च।* तत्प्रेमलक्षणं प्रयोजनं च पुरुषार्थस्तदाख्यानाम्। एकवाच्यवाचकत्वं पर्य्यायत्वम्। समानः पर्य्यायोऽस्येति सपर्य्यायः। समानार्थकसहशब्देन समासादस्वपदविग्रहो बहुव्रीहिः। "वोपसर्ज्जनस्ये"ति सूत्रात् सहस्य सादेशः।

सहशब्दस्तु साकल्ययौगपद्यसमृद्धिषु।
सादृश्ये विद्यमाने च सम्बन्धे च सहस्मृतम्॥ इति श्रीधरः॥

तत्रेति। पुरुषस्य व्यावहारिकस्य व्युत्पन्नस्यापि भ्रमादि दोषग्रस्तत्वात्तादृक्पारमार्थिकवस्तुस्पर्शानर्हत्वाच्च तत्प्रत्यक्षादीनि च सदोषाणीति

* तल्लक्षणाभिधेयम्। तत्र विधेयसपर्य्यायम्।—इति पाठान्तरम्।

योऽयम्।' भ्रमः प्रमादो विप्रलिप्सा करणापाटवञ्चेति जीवे चत्वारो दोषाः। तेष्वतस्मिंस्तद्बुद्धिर्भ्रमः, येन स्थाणौ पुरुषबुद्धिः। अनवधानतान्यचित्ततालक्षणः प्रमादः, येनान्तिके गीयमानं गानं न गृह्यते। वञ्चनेच्छा—विप्रलिप्सा, यथा शिष्ये स्वज्ञातोऽप्यर्थो न प्रकाश्यते। इन्द्रिय-मान्द्यं—करणापाटवम्, येन दत्तमनसापि यथावत् वस्तु न परिचीयते। एते प्रमातृजीवदोषाः प्रमाणेषु सञ्चरन्ति। तेषु भ्रमादित्रयं प्रत्यक्षे, तन्मूलकेऽनुमाने च; विप्रलिप्सा तु शब्दे इति बोध्यम्। प्रत्यक्षादीन्यष्टौ भवन्ति प्रमाणानि। तत्रार्थ-सन्निकृष्टं चक्षुरादीन्द्रियम्—प्रत्यक्षम्। अनुमितिकरणं—अनुमानम्, अग्न्यादि ज्ञानं—अनुमितिः, तत्करणं—धूमादि-ज्ञानम्। आप्तवाक्यं—शब्दः ( तर्कसंग्रह-शब्द-प० पृ० ३६ )। उपमितिकरणं—उपमानं, गो-सदृशो गवय—इत्यादौ संज्ञासंज्ञिसम्बन्ध-ज्ञानम्— उपमितिः ( तर्कसंग्रह उपमान-प० पृ० ३८ ), तत्करणं—सादृश्य-ज्ञानम्। 'असिद्ध्यदर्थदृष्ट्यासाधकान्यार्थ-कल्पनं—अर्थापत्तिः, यथा—दिवाऽभुञ्जाने पीनत्वं—रात्रि-भोजनं कल्पयित्वा साध्यते। अभाव-ग्राहिका—अनुपलब्धिः, भूतले घटानुपलब्ध्या यथा घटाभावो गृह्यते। सहस्रे शतं सम्भवेदिति बुद्धौ सम्भावना—सम्भवः। अज्ञातवक्तृकं परम्पराप्रसिद्धं—ऐतिह्यं, यथेह तरौ यक्षोऽस्ति ;—इत्येवमष्टौ ॥९॥

## हिन्दीटीका

इस प्रकार सूचित किये गये श्रीकृष्ण इस ग्रन्थ के विषय हैं। इसमें वाच्य-वाचक सम्बन्ध है। श्रीकृष्ण का भजन, श्रवण और कीर्त्तनादि विधेय एवं अभिधेय है। श्रीकृष्ण के प्रति प्रेम प्रयोजन है। इन सब आख्यानों और अर्थों के निर्णय के लिये सर्वप्रथम प्रमाण

का निर्णय किया जाता है। क्योंकि व्यावहारिक पुरुष को परम चतुर होने पर भी भ्रम, प्रमाद, विप्रलिप्सा, करणापाटव अर्थात् इन्द्रियों की मन्दता—ये चार दोष दूषित करते हैं। अतएव पारमार्थिक वस्तु को स्पर्श करने के लिये पुरुष अयोग्य होने के कारण उसके प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द, अर्थापत्ति, अनुपलब्धि, सम्भव, ऐतिह्य ये आठ प्रमाण भी दोषशून्य नहीं हैं ॥९॥

**ततस्तानि न प्रमाणानीत्यनादिसिद्ध-सर्वपुरुषपरम्परासु सर्व-लौकिकालौकिकज्ञान-निदानत्वादप्राकृतवचनलक्षणो वेद एवास्माकं सर्वातीत-सर्वाश्रय-सर्वाचिन्त्याश्चर्य्यस्वभावं वस्तु विविदिषतां प्रमाणम् ॥१०॥**

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

ततस्तानि न प्रमाणानीति। ततः—भ्रमादिदोषयोगात्, तानि—प्रत्यक्षादीनि परमार्थप्रमा-करणानि न भवन्ति। माया-मुण्डावलोके 'तस्यैवेदं मुण्डम्' इत्यत्र प्रत्यक्षं व्यभिचारि। वृष्ट्या तत्काल-निर्वापित-वह्नौ चिरं धूमप्रोद्गारिणि गिरौ 'वह्निमान् धूमात्' इत्यनु-मानञ्च व्यभिचारि दृष्टम्। आप्तवाक्यञ्च तथा, एकेनाप्तेन मुनिना समर्थितस्यापरेण तादृशेन दूषितत्वात्। अत उक्तम्;—"नासावृषिर्यस्य मतं न भिन्नम्" इति। एवं मुख्यानामेषां सदोषत्वात् तदुपजीविना-मुपमानादीनां तथात्वं सुसिद्धमेव। किञ्चाप्तवाक्यं लौकिकार्थग्रहे प्रमाणमेव, यथा—'हिमाद्रौ हिमम्' इत्यादौ। तदुभयनिरपेक्षञ्च तत्,—'दशमस्त्वमसि' इत्यादौ। तदुभयागम्ये साधकतमञ्च तत्,—ग्रहाणां

राशिषु सञ्चारे यथा। किञ्चाप्त-वाक्येनानुगृहीतं तदुभयं प्रमापकम्। दृष्टचरमाया मुण्डकेन पुंसा सत्येऽप्यविश्वस्ते तस्यैवेदं मुण्डमिति नभो वाण्यानुगृहीतं प्रत्यक्षं यथा। 'अरे शीतार्त्ताः पान्थाः ! मास्मिन्नग्निं सम्भावयत, वृष्ट्या निर्वाणोऽत्र स दृष्टः ❀ किन्त्वमुष्मिन् धूमोद्गारिणि गिरौ सोऽस्ति' इत्याप्तवाक्येनानुगृहीतमनुमानं च यथेति। तदेवं प्रत्यक्षानुमानशब्दाः प्रमाणानीत्याह मनुः ;—

"प्रत्यक्षमनुमानञ्च शास्त्रञ्च विविधागमम्।
त्रयं सुविदितं कार्य्यं धर्म्मशुद्धिमपीप्सता ॥इति॥

[ मनु० १२. १०५ ]।

एवमस्मद्वृद्धाश्च। सर्वपरम्परासु—ब्रह्मोत्पन्नेषु देव-मानवादिषु सर्वेषु वंशेषु।

"परम्परा परीपाट्यां सन्तानेऽपि बधे क्वचित्।" इति विश्वः। लौकिकज्ञानं—कर्म्मविद्या, अलौकिकज्ञानं—ब्रह्मविद्या। अप्राकृतेति— "वाचा विरूपनित्यया" इति मन्त्रवर्णात्,

"अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयम्भुवा।
आदौ वेदमयी दिव्या यतः सर्वाः प्रवृत्तयः॥"

इति स्मरणाच्च। स्फुटमन्यत्॥१०॥

हिन्दीटीका

अतः भ्रमादि दोष से युक्त वे प्रत्यक्षादि प्रमाण पारमार्थिक ज्ञान के कारण नहीं हो सकते; तो अनादि सिद्ध सकल पुरुष, देव मानवादि वंश में कर्मविद्या तथा ब्रह्मविद्या का एकमात्र कारण अप्राकृत वचन

* "दृष्ट" इति पाठान्तरम्।

सर्वातीत, सर्वाश्रय, सर्वाचिन्त्य, आश्चर्यस्वभाव वस्तु जिज्ञासु हमलोगों के लिये वेद ही प्रमाण हैं ॥१०॥

**तच्चानुमतं, "तर्काप्रतिष्ठानात्" [ ब्र०, सू०, २. ११. ] इत्यादौ "अचिन्त्याः खलु ये भावा न तांस्तर्केण योजयेत्" [ म०, भा०, भा०, प०, ५. २२. ] इत्यादौ, "शास्त्रयोनित्वात्" [ ब्र०, सू०, १. १. ३. ] इत्यादौ, "श्रुतेस्तु शब्द-मूलत्वात्" [ ब्र०, सू०, २. १. २७. ] इत्यादौ, पितृ-देव-मनुष्याणां वेदश्चक्षुस्तवेश्वर ! श्रेयस्त्वनुपलब्धेऽर्थे साध्य-साधनयोरपि" [ भा०, ११. २०. ४. ] इत्यादौ ॥११॥**

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

ननु कोऽयमाग्रहो वेद एवास्माकं प्रमाणम्? इति चेत्तत्राह,—तच्चानुमतमिति, श्रीव्यासाद्यैरितिशेषः। तद्वाक्यान्याह,—तर्केत्यादीनि साध्य-साधनयोरपीत्यन्तानि। तर्केति—ब्रह्मसूत्र-खण्डः। तस्यार्थः ;—परमार्थनिर्णयस्तर्केण न भवति, पुरुषबुद्धि-वैविध्येन तस्य नष्टप्रतिष्ठत्वात्, एवमाह श्रुतिः—

"नैषातर्केणमतिरापनेया प्रोक्तान्येनैव सुज्ञानाय प्रेष्ठ !।"

[ कठ० १. २. ६. ] इति।

व्याप्यारोपेण व्यापकारोपस्तर्कः ;—'यद्ययं निर्वह्निः स्यात्तदा निर्धूमः स्यात्' इत्येवं रूपः, स च व्याप्ति-शङ्कां निरस्यन्ननुमानाङ्गं भवेदतस्तर्केणा-नुमानं ग्राह्यमिति। "अचिन्त्याः" इत्युद्यमपर्वणि दृष्टम्। "शास्त्रे"-

ति ब्रह्मसूत्रम् । 'न' इत्याकृष्यम् । 'उपास्यो हरिरनुमानेनोपनिषदा वा वेद्यः' इति सन्देहे, "मन्तव्यः" [ बृ. आ. ४. ४. ५ ] इति श्रुतेरनुमानेन स वेद्य इति प्राप्ते, नानुमानेन वेद्यो हरिः । कुतः ? शास्त्रम्—उपनिषद्, योनिः—वेदन-हेतुर्यस्य तत्त्वात् । "औपनिषदं पुरुषं पृच्छामि" [ बृ. आ., ३. ६. २६ ] इत्याद्या हि श्रुतिः । "श्रुतेस्तु" इति ब्रह्मसूत्रम् । 'न' इत्यनुवर्त्तते; ब्रह्मणि कर्त्तरि लोक-दृष्टाः भ्रमादयो दोषा न स्युः । कुतः ? "सोऽकामयत बहु स्यां प्रजायेय" इति सङ्कल्पमात्रेण निखिल-सृष्टि-श्रवणात् । ननु श्रुतिर्बाधितं कथं ब्रूयादिति चेत्तत्राह, —शब्देति । अविचिन्त्यार्थस्य शब्दैकप्रमाणकत्वात् । दृष्टञ्चैतन्मणिमन्त्रादौ । "पितृदेव"—इत्युद्धवोक्तिरेकादशे । हे ईश्वर ! तव वेदः पित्रादीनां श्रेयः—श्रेष्ठं चक्षुः । क ? इत्याह —"अनुपलब्धेऽर्थे" इत्यादि । तथा च वेद एवास्माकं प्रमाणमिति मद्वाक्यं सर्वसम्मतमिति नापूर्वं मयोक्तम् ॥११॥

## हिन्दीटीका

श्रीवेदव्यासादि महानुभावों ने यह स्वीकार किया है कि पुरुषों की बुद्धि भिन्न-भिन्न है अर्थात् मत में सामंजस्य नहीं है, अतएव तर्क की प्रतिष्ठा नष्ट है । अचिन्त्य पदार्थों को तर्क से युक्तायुक्त नहीं किया जाता है । श्रीहरि अनुमानगम्य नहीं, क्योंकि शास्त्र उनका कारण नहीं है; श्रुतियाँ शब्दमूलक हैं इत्यादि वचन भी हैं । अतः एकादश स्कन्ध में श्री उद्धव ने भगवान् श्रीकृष्ण के प्रति कहा है—हे ईश्वर ! पितृ, देव और मनुष्यों के नेत्र आपके वेद हैं । श्रेय, स्वर्ग, मोक्ष, साध्य तथा साधन में वेद ही प्रमाण हैं ॥११॥

तत्र च वेदशब्दस्य सम्प्रति दुष्पारत्वात् दुरधिगमार्थत्वाच्च तदर्थनिर्णायकानां मुनीनामपि परस्परविरोधाद् वेदरूपो वेदार्थनिर्णायकश्चेतिहास-पुराणात्मकः शब्द एव विचारणीयः। तत्र च यो वा वेदशब्दो नात्म-विदितः सोऽपि तद्दृष्ट्यानुमेय एवेति सम्प्रति तस्यैव प्रमोत्पादकत्वं स्थितम्। तथाहि महा भारते मानवीये ;—

"इतिहास-पुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्।" [ म. भा. आ. १. २६७ ] इति, "पूरणात् पुराणम्" इति चान्यत्र। न चावेदेन वेदस्य बृंहणं सम्भवति, न ह्यपरिपूर्णस्य कनकवलयस्य त्रपुणा पूरणं युज्यते। ननु यदि वेद-शब्दः पुराणमितिहासञ्चोपादत्ते, तर्हि पुराणमन्यदन्वेषणीयम्। यदि तु न, न तर्हीतिहास-पुराणयोरभेदो वेदेन। उच्यते ;—विशिष्टैकार्थ-प्रतिपादक—पद-कदम्बस्यापौरुषेयत्वादभेदेऽपि स्वरक्रम-भेदाद्-भेद-निर्देशो प्युपपद्यते। ऋगादिभिः सममनयोरपौरुषेयत्वेनाभेदो माध्यन्दिनश्रुतावेव व्यज्यते,—"एवं वा अरेऽस्य महतो भूतस्य निःश्वसितमेतद् यदृग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्वाङ्गिरस इतिहासः पुराणम्" [ बृ० आ० २. ४. १० ] इत्यादिना ॥१२॥

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

एवं चेदृगादिवेदेनास्तु परमार्थ-विचारः ? तत्राह,—तत्र च वेदशब्द-स्येति। तर्हि न्यायादिशास्त्रै र्वेदार्थनिर्णेतृभिः सोऽस्तु ? इति चेत्त-त्राह,—तदर्थनिर्णायकानामिति। तस्यैवेति—इतिहासपुराणात्मकस्य वेदरूप इत्यर्थः। समुपबृंहयेदिति—वेदार्थं स्पष्टीकुर्य्यादित्यर्थः। पूरणादिति—वेदार्थस्येति बोध्यम्। त्रपुणा—सीसकेन। पुराणेतिहासयो-र्वेदरूपतायां कश्चिच्छङ्कते—नन्वित्यादिना। तत्र समाधत्ते—उच्यत इत्यादिना। निखिलशक्तिविशिष्टभगवद्रूपैकार्थप्रतिपादकं यत् पद-कदम्बमृगादिपुराणान्तं तस्येति। ऋगादिभागे स्वर-क्रमोऽस्ति, इतिहास-पुराणभागे तु स नास्ति—इत्येतदंशेन भेदः। "एवं वा" इति मैत्रेयीं पत्नीं प्रति याज्ञवल्क्य-वचनम्। अरे—मैत्रेयि! अस्य—ईश्वरस्य। महतो–विभोः, पूज्यस्य वा। भूतस्य—पूर्वसिद्धस्य। स्फुटार्थमन्यत् ॥१२॥

हिन्दीटीका

वेदों के शब्द अपार एवं दुरूह हैं। वेदों के अर्थ का निर्णय करने-वाले मुनि-जनों में परस्पर मतान्तर है। अतः, वेदों के अर्थ का निर्णय करनेवाले इतिहास एवं पुराणों के शब्द ही विचारणीय हैं। जो भी वेदों के शब्द अपने को विदित नहीं हैं वे भी पुराणों की दृष्टि से अनुमान किये जा सकते हैं। अतः, पुराणों को ही यथार्थ ज्ञान का उत्पादकत्व स्थिर होता है। महाभारत तथा मानवीय में वचन मिलता है कि "इतिहास एवं पुराण के द्वारा वेद की वृद्धि करें। पूरणकर्त्ता होने के कारण 'पुराण' कहा जाता जाता है"। तब यह प्रश्न उठता है कि क्या वेद से अन्य शब्दों द्वारा वेद का वर्द्धन सम्भव है ? यदि सुवर्ण का कंकण अपूर्ण है तो क्या वह राँगा (सीसा) से पूरा किया जा सकता है ? इसका यह युक्त होगा—

यदि वेद शब्द पुराण एवं इतिहास को ग्रहण कर लेता है तो दूसरा पुराण अन्वेषण करना चाहिये। यदि ऐसा नहीं? तो वेदों से पुराण का अभेदत्व है। इसके उत्तर में यही कहना पर्याप्त है कि किसी एक विशिष्ट अर्थ का प्रतिपादक पद-समूह अपौरुषेय से समानता रखता हुआ भी स्वर-क्रम के भेद से तो भिन्न अवश्य है। ऋग्वेदादि के साथ, इतिहास एवं पुराणों का अपौरुषेय रूप से अभेद माध्यन्दिन श्रुति में स्पष्ट रूप से व्यक्त है। इस प्रकार महाभूत स्वरूप भगवान् के ये निश्वास हैं—ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद, आङ्गिरस, इतिहास और पुराण, ऐसा वचन है ॥१२॥ *

**अतएव स्कान्द-प्रभासखण्डे —**

"पुरा तपश्चचारोग्रममराणां पितामहः।
आविर्भूतास्ततो वेदाः सषडङ्ग-पदक्रमाः॥
ततः पुराणमखिलं सर्व्वशास्त्रमयं ध्रुवम्।
नित्यशब्दमयं पुण्यं शतकोटि-प्रविस्तरम्।
निर्गतं ब्रह्मणो वक्त्रात्तस्य भेदान्निबोधत॥
ब्राह्म्यं पुराणं प्रथमम्—" इत्यादि।

**अत्र शतकोटिसंख्या ब्रह्मलोके प्रसिद्धेति तथोक्तम्। तृतीय-स्कन्धे च ;—**

"ऋग्यजुः सामाथर्व्वाख्यान् वेदान् पूर्व्वादिभिर्मुखैः।"

[ भा० ३. १२. ३७। ]

* 'पुराणादिकम्' इति पाठान्तरम्,—तदन्ते "अन्यत्" इत्यत्र "अन्यवत्" इति पाठः श्रीमद्गोस्वामिभट्टाचार्य्यसम्मतः।

इत्यादिप्रकरणे—

"इतिहास-पुराणानि पञ्चमं वेदमीश्वरः।
सर्वेभ्यः एव वक्त्रेभ्यः ससृजे सर्व्वदर्शनः॥

[भाग० ३. १२. ३९] इति।

अपि चात्र साक्षादेव वेद-शब्दः प्रयुक्तः पुराणेतिहासयोः। अन्यत्र च ;—

"पुराणं पञ्चमो वेदः—
इतिहासः पुराणञ्च पञ्चमो वेद उच्यते।
वेदानध्यापयामास महाभारत पञ्चमान्॥" इत्यादौ।

अन्यथा—"वेदान्" इत्यादावपि पञ्चमत्वं नावकल्पेत, समानजातीय-निवेशितत्वात् संख्यायाः। भविष्यपुराणे ;—

"कार्ष्णञ्च पञ्चमं वेदं यन्महाभारतं स्मृतम्॥" इति।

तथा च साम-कौथुमीयशाखायां, छान्दोग्योपनिषदि च ;—

"ऋग्वेदं भगवोऽध्येमि यजुर्वेदं सामवेदमाथर्व्वणं चतुर्थमितिहासं पुराणं पञ्चमं वेदानां वेदम्" [३. १५. ७] इत्यादि।

अतएव "अस्य महतो भूतस्य" इत्यादावितिहास-पुराणयोश्चतुर्णामेवान्तर्भूतत्वकल्पनया प्रसिद्ध-प्रत्याख्यानं निरस्तम्। तदुक्तम् *; —"ब्राह्मं पुराणं प्रथमं" इत्यादि॥१३॥

* "तथोक्तं" इति पाठः—गोस्वामिभट्टाचार्य्य-धृतः।

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

पुरेत्यादौ वेदानां पुराणानाञ्चाविर्भाव उक्तः। ससृजे—आविर्भावयामास। समानेति—यज्ञदत्त-पञ्चमान् विप्रानामन्त्रयस्व इतिवत्। कार्ष्णमिति,—कृष्णेन—व्यासेनोक्तमित्यर्थः। अतएवेति—पञ्चमवेदत्वश्रवणादेवेत्यर्थः। चतुर्णामेवान्तर्भूतत्वेति—भगवन्निःश्वसितभूते ये इतिहास-पुराणे ते चतुर्णामेवान्तर्गते। 'तेष्वेव यत्पुरावृत्तम्, यच्च पञ्चलक्षणमाख्यानम्, ते एव तद्भूते ग्राह्ये, न तु ये व्यासकृतत्वेन भुवि ख्याते शूद्राणामपि श्रव्ये' इति कर्म्मठैर्यत् कल्पितं तन्निरस्तमित्यर्थः ॥१३॥

हिन्दीटीका

अतएव स्कन्दपुराण के प्रभासखण्ड में कहा गया है कि "देवताओं के पितामह ने उग्र तप किया। उससे पद-क्रम तथा छहों अङ्गों सहित वेद प्रकट हुए। तदनन्तर सकल-शास्त्रमय ध्रुव एवं नित्य शब्दमय, पुण्यस्वरूप सौ करोड़ विस्तार से विस्तृत ब्रह्मा जी के मुख से निर्गत हुए। उनके भेद इस प्रकार हैं—जैसे ब्रह्मपुराण प्रथम, इत्यादि। यहाँ पर शतकोटि संख्या ब्रह्मलोक में प्रसिद्ध है, ऐसा कहा गया। श्रीमद्भागवत के तृतीय स्कन्ध में "ऋक्, यजु, साम, अथर्व नामक वेदों को ब्रह्माजी ने क्रमशः अपने पूर्वादि मुखों से प्रकट किया। इस प्रकरण में—सकल द्रष्टा श्रीब्रह्मदेव ने अपने सम्पूर्ण मुखों से पंचम वेद इतिहास तथा पुराण का सृजन किया।" अन्य स्थानों में भी कहा है कि "पुराण पाँचवाँ वेद है।" इतिहास तथा पुराण पाँचवें वेद कहलाते हैं "वेदों को पढ़ाया, जिसमें पाँचवाँ महाभारत है।" अन्यथा संख्या यदि समान जातीय में ही प्रविष्ट होती है, पाँचवीं संख्या विजातीय में नहीं आ सकती, तो यह सिद्ध है

कि पुराण और इतिहास भी वेद के सजातीय हैं। भविष्यपुराण में कृष्ण द्वैपायन के द्वारा कथित है कि पाँचवाँ वेद महाभारत है। सामवेद की कौथुमी शाखा में एवं छान्दोग्य उपनिषद् में कहा है कि—हे भगवन्! ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, चौथे अथर्ववेद एवं वेदों का पाँचवाँ वेद इतिहास एवं पुराणों को मैं पढ़ता हूँ।" अतएव चार वेदों के अन्तर्गत ही पुराण और इतिहास हैं—यह कल्पना करना तथा पञ्चम वेद नाम से प्रसिद्ध को खण्डन करना व्यर्थ ही होगा। अतः, ब्रह्म-पुराण प्रथम है, यह कहा गया ॥१३॥

**पञ्चमत्वे कारणञ्च वायु-पुराणे सूत-वाक्यम् ;—**

"इतिहासपुराणानां वक्तारं सम्यगेव हि।
माञ्चैव प्रतिजग्राह भगवानीश्वरः प्रभुः॥
एक आसीद्यजुर्व्वेदस्तं चतुर्द्धा व्यकल्पयत्।
चातुर्होत्रमभूत्तस्मिंस्तेन यज्ञमकल्पयत्॥
आध्वर्य्यवं यजुर्भिस्तु ऋग्भिर्होत्रं तथैव च।
औद्गात्रं सामभिश्चैव ब्रह्मत्वञ्चाप्यथर्व्वभिः॥
आख्यानैश्चाप्युपाख्यानैर्गाथाभिर्द्विज-सत्तमाः।
पुराण-संहिता-*श्चक्रे पुराणार्थ-विशारदः॥
यच्छिष्टं तु यजुर्व्वेदे इति शास्त्रार्थ निर्णयः॥" इति।

**ब्रम्हयज्ञाध्ययने च विनियोगो दृश्यतेऽमीषाम्—"यद्-ब्रह्मणानेतिहासपुराणानि" इति। सोऽपि नावेदत्वे सम्भवति। अतो यदाह भगवान् मात्स्ये ;—**

* "संहितां" इति वा पाठान्तरम्।

"कालेनाग्रहणं मत्वा पुराणस्य द्विजोत्तमाः !
व्यासरूपमहं कृत्वा संहरामि युगे-युगे ॥" इति ।

**पूर्वसिद्धमेव पुराणं सुखसंग्रहणाय सङ्कलयामीति तत्रार्थः । तदनन्तरं ह्युक्तम् ;—**

"चतुर्लक्ष-प्रमाणेन द्वापरे द्वापरे सदा ।
तदष्टादशधा कृत्वा भूर्लोकेऽस्मिन् प्रभाष्यते ॥
अद्याप्यमर्त्त्य-लोके तु* शतकोटि-प्रविस्तरम् ।
तदर्थोऽत्र चतुर्लक्षः संक्षेपेण निवेशितः ॥"

[ ५३. ८. ११ ] इति ।

**अत्र तु† "यच्छिष्टं तु यजुर्व्वेदे" इत्युक्तत्वात्तस्याभिधेय-भागश्चतुर्लक्षस्त्वत्र मर्त्त्यलोके संक्षेपेण सार-संग्रहेण निवेशितो, न तु रचनान्तरेण ॥१४॥**

श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतटीका

पञ्चमत्वे कारणञ्चेति ;—ऋगादिभिश्चतुर्भिश्चातुर्होत्रं—चतुर्भि-र्ऋत्विग्भिर्निष्पाद्यं कर्म्म भवति, इतिहासादिभ्यां तन्न भवतीति तद्भागस्य पञ्चमत्वमित्यर्थः । आख्यानैः—पञ्चलक्षणैः पुराणानि । उपाख्यानैः—पुरावृत्तैः, गाथाभिः—छन्दो-विशेषैश्च, संहिताः—भारत-रूपाश्चक्रे । ताश्च—"यच्छिष्टं तु यजुर्वेदे" तद्रूपा इत्यर्थः—ब्रह्मेति ;-ब्रह्मयज्ञे—वेदाध्ययने, अमीषां—इतिहासादीनां विनियोगो दृश्यते,

* "तत्" इति वा पाठः ।

† "अत्र च" इति च पाठान्तरम् ।

‡ "रचनान्तरेण" इति पाठः—गोस्वामिभट्टाचार्य्यधृतः ।

